**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—मिस्टर स्पीकर सर, आज अिंडस्ट्रीज और लेबर डिपार्टमेंट (Industries and Labour Department) के बजेटपर जो कुछ बहस हुअी वह बहुतहि अेज्युकेटिव्ह (Educative) और कंस्ट्रक्टिव्ह (Constructive) हुअी। वहुनमे मेंबरोंने बहुत कुछ बाते बतलाअी हैं। मैं अुनके अुपर अच्छीतरह से गौर करूंगा, और अुनपर अच्छी तरह सोचूंगा कि जो अच्छे सजेशन्स (Suggestions) किये गये हैं अुनको किस तरह अमल में लाया जाय। यहां ऑनरेबल मेंबरोंने जो सजेस्टिव्ह डिस्कशन ( Suggestive discussion ) किया अिसके लिये मैं अुनका तहे दिल से शुक्रिया आदा करता हूं।

मैं पहले जो छोटे छोटे चीजों के बारे में अेतराजात किये गय हैं अुनके बारे में कहना चाहता हूं। अुनमें बहोत से अेतराजात की तो वजह यही है कि जिन्होने अेतराजात किये हैं अुन्हे अुन चीजों की पूरी जानकारी नहीं है। अगर वह जानकारी होती तो वे लोग अैसे अेतराजात न करते। अिसलिये मैं पहले अिस डिपार्टमेंट की तरफ से जो काम हुये हैं अुनके बारेमें मालूमात देना चाहता हूं ताकि आगे चलकर गलतफहमी न हो। पहला अेतराज यह किया गया कि तेलंगाना में मजदूरों को बहुत कम मजदूरी दी जाती है। लेकिन अिस तरह की बात तो नही है। और आजकल तो मजदूर संगठित होगये हैं। मैं नहीं समझता कि किसी को यदि कम मजदूरी दी जाय तो वह अुसे चुपचाप लेलेगा। और यदि दूसरी जगहों के अपेक्षा कुछ थोडा फरक मजदूरी में होगा भी तो वह वहां के हालात देखते हुअे किया गया होगा। महज वो वर्कर्स तेलंगाना के हैं अिसलिये अुनको कम मजदूरी दी जाती है अैसा ऑनरेबल स्पीकर का खियाल होगा तो वह गलत है।

**मिस्टर स्पीकर** :—मेरा तो अैसा कोअी खियाल नहीं है, और न हो सकता है।

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—मेरा कहने का मतलब आपसे नहीं था। जो चुपचाप बैठनेवाले स्पीकर हैं अुनके नहीं, बलिक जो बोलनेवाले स्पीकर हैं अुनके बारेमें मैंने कहा था। निजाम शुगर फॅक्टरी में मजदूरों को मजदूरी ज्यादा मिलती है अिस तरह तेलंगाना में मजदूरों को बहुत ही कम मजदूरी दी जाती है यह आपका खियाल गलत है।

अेक अेतराज यह भी किया गया कि आजकल फॅक्टरीज में मजदूरों से ज्यादा काम लिया जाता है, और अिससे भी अनअेम्प्लॉयमेंट का मसला बढते जा रहा है। यह कहागया कि पहले हर मजदूर दो दो सांचे चलाया करता था, आज अेक मजदूर को चार चार सांचे चलाने के लिये मजबूर किया जा रहा है। यह बात तो सही है कि आज अेक अेक मजदूर को चार चार लूम्स (Looms) चलाने पडते हैं, और अिसकी भी आदत करायी जा रही है। जितने दिनों से वे लोग काम करते आये हैं। अुनकी कुछ अेफिसियन्सी ( Efficiency ) भी तो बढनी चाहिये। अिसलिये अेफिसियन्सी बढाने को कोशिश की जा रही है। पहले मजदूर अेक ही लूम चला सकता था। धीरे धीरे वह दो और तीन लूम्स चलाने लगा और अब चार चार लूम्स चलाने की आदत करायी जा रही है। अिसमें अैसी कौनसी खराब बात हो रही है। मैंने तो सुना है कि युरोप में अेक अेक मजदूर ८-८ सांचे चला सकता है, और सब सांचों पर अेकसाथ अेफिसियंटली काम कर सकता है। यदि वहां का मजदूर ८-८ सांचे चला सकता है तो हमारे यहां का मजदूर चार चार सांचे क्यों नहीं चला सकता? हमें भी अुतनीहि अेफिसियन्सी आनी चाहिये जितनी की दूसरे देशों के मजदूरों में है और अुसके लिये ही यह सब कोशिश की जा रही है।

यहा की कुछ अिंडस्ट्रीज बिला को देने के बारे में भी अेतराज किया गया। आज जो अिंडस्ट्रीज अुन्हे दी जा रही हैं; वह सिर्फ मॅनेजमेंट ( Management ) के लिये दी जा रही है। वो अिंडस्ट्रीज घाटे में चल रही थीं। सरकार यह नुकसान बरदाश्त करने के लिये तैयार नही थी।

यह भी कहा गया कि हमारी सरकार कॉटेज अिंडस्ट्रीज (Cottage Industries) पर बहुत ही कम खर्चा कर रही है। यह बात तो सही है कि जितना खर्चा कॉटेज अिंडस्ट्रीज पर सरकार को करना चाहिये अुतना खर्चा तो आज सरकार नही कर रही है। दूसरे स्टेटो मे निम्न प्रकारसे खर्चा किया जाता है। यु. पी. में ७० लाख रुपये, मद्रास ७५ लाख में रुपये और बंबअी में ७९ लाख रुपये खर्च किये जाते है। कॉटेज अिंडस्ट्रीज पर खर्च करने के लिये ज्यादा रक्कम मिलनी चाहिये अिसके लिये तो मै भी कोशिश कर रहा हूं। लेकिन बजेट में जितनी गुंजाअिश होगी अुतनी ही रक्कम खर्च की जा सकेगी। अुससे ज्यादा कैसे खर्च कर सकते है? जैसे चादर देखकर पांव पसारना चाहिये, और लोटा देखकर पानी भरना चाहिये, अुसी तरह बजेट देखकर खर्चा करना पडता है। आज हमारी फायनान्सियल स्ट्रिंजन्सी ( Financial Stringency ) की वजह से हम अिसपर ज्यादा खर्चा नहीं कर सकते।.

दूसरी अेक बात गन्नेकी किंमत के बारे में कही गअी। अिसके बारे में मेरेपास अेक डेप्युटेशन (Deputation) भी आया था। अुस समय मैंने अुन लोगों को बतलाया है कि यह सवाल शुगर फॅक्टरी बोर्ड (Sugar Factory Board) की मीटिंग के सामने आया हुवा है, और जब अिस बोर्ड की मीटिंग होती तब अुसपर गौर किया जायेगा। कितने दाम बढेंगे यह तो अभी नहीं बताया जा सकता, लेकिन गव्हर्नमेंट अुस समय जितना प्रेशर ( Pressure ) लासकती है लायेगी और गन्नेके भाव बढवाने की कोशिश करेगी यह मैं आपको विश्वास दिलाना चाहता हूं।.

अेक अेतराज यह भी किया गया है कि कोर्ट का फैसला होने के बाद भी बडे बडे मिल मालिकोंको प्रॉसिक्यूट ( Prosecute ) नहीं किया जाता। अिसकी वजह यह बताअी गयी है कि आज गव्हर्नमेंट मिलमालिकोंसे दबी पडी है, और अिनके विरोध में कुछ करने की गव्हर्नमेंट की हिम्मत नहीं है। न मालूम आज गव्हर्नमेंट मीलमालिकों के हाथ में अैसे कैसे पडी है। दूसरी तरफ जरा देखिये कि जब मैं सेक्रेटरियेट ( Secretariat ) में अपने चेंबर में बैठा रहता हूं तो दूसरे लोग आकर कहते हकि गव्हर्नमेंट आजकल अितनी पस्त हिम्मत कैसे होगअी है कि लेबरर्स (Labourers) के में कुछ नहीं कर सकती और लेबरर्स जो भी मांग करते हैं, जो भी डिमांड्स ( Demands ) पेश करते हैं, अुन्हे मानते चलीं जारही है। वह कहते हैं कि आज मजदूर गव्हर्नमेंट के सिरपर बैठ गये हैं। अब मेरी समझ में नहीं आता कि अिसमें से क्या सही समझूं, और अपनी पॉलिसी कैसे तय करू तो अब अिसतरफ भी नहीं, और अुस तरफ भी नहीं हैं, अैसे लोगों की राय क्या है यह देखकर चलना पडता है, और अैसा करेंगे तभी हम कुछ आगे बढसकेंगे।

यह पूछा गया कि औरंगाबाद मिल्स और जिन्दा तिलस्मात को क्यों नहीं प्रॉसिक्यूट (Prosecute ) किया गया है? मैं कहना चाहता हूं की कोर्ट का फैसला होने के बाद भी काफी प्रोसिजर ( Procedure ) बाकीरहता है। फैसला होने के बाद अपील (Appeal) होता है। अपील होने के बाद मुकदमा खडा जा सकता है, और यह सब प्रोसिजर होने के बाद ही प्रॉसिक्यूट किया जा सकता है, और कुछ अॅक्शन ( Action ) किया जा सकता है। [illegible]

फॅक्टरी को प्रॉसिक्यूट नही किया यह समझना गलत है। हमने कुछ फॅक्टरीज को जरूर प्रॉसिक्यूट किया है। हमने जिन जिन को प्रॉसिक्यूट किया है अुनकी अेक लिस्ट ( List ) आपको जानकारी के लिये यहां पेश करता हूं।.

(१) यूसुफ मेघाजी अॅन्ड सन्स (२) बोड्अली राजापूर अॅन्ड सन्स (३) पाल्लाकुर्ती बुच्चय्या (४) वी. राजमोली राओीस अॅन्ड ऑअिल मिल और (५) बालकृष्ण भगवान दास यह नाम देखकर आप कहेंगे कि अिसमें तो कोअी बडा आदमी नहीं नजर आता है। लेकिन आप जरा सबर फरमाये तो शायद आपको कुछ बडे नाम भी मिल जायेंगे। (६) सिडाम सेट्टी नरसिमा (७) कोंडा राज लिंगम (८) कलवा राजलिंगम मूर्ती वगैरा यह लिस्ट और भी लंबी है। मैं नही समझता की सारे नाम पढने की कोअी खास जरूरत है। अिस प्रकार यह कहना कि किसी को प्रॉसिक्यूट नहीं किया जा रहा है, बिलकुल गलत है। .

अब रेगे कमिटी की जो शिफारिशात हैं अुन्हे हम पहले हैदराबाद और सिकंदराबाद मे अमल मे लाना चाहते है, और अुसका अमल अभी सिर्फ अिन दो जगहों पर शुरू कर दिया गया है। यहां काम कैसा चलता है यह देखकर फिर अुन्हे दूसरी जगहों पर भी अिंप्लिमेंट (Implement) किया जायेगा। फिलहाल तो हमारी जो डिस्ट्रिक्ट म्युनिसिपल कमेटीज (District Municipal Committees ) हैं अुनकी आज की फायनान्सियल कंडिशन ( Financial Condition) अच्छी नहीं है, अिसलिये ये रेकमेंडेशन्स ( Recommendations ) अभी जेरेगौर हैं यह सोंचा जा रहा है कि कहांतक अिन्हे अिंप्लिमेंट किया जा सकता है।

अनअॅम्प्लॉयमेंट (Unemployment) के मसले के बारे में यह कहा है कि अनअॅम्प्लायमेंट बढ रहा है। जो मजदूर अनअॅम्प्लॉअिड होते हैं अुन्हे दूसरी जगह अबसॉर्ब ( Absorb ) करने की भी कोशिश की जाती है। चुनांचे अिलेक्ट्रिसिटी डिपार्टमेंट मे अबतक ३०० लोगों को मुस्तकिल कर दिया गया है और २०० के केसेस अंडर कन्सीडरेशन (Under Consideration) हैं।

फिर यह अेतराज किया गया कि जो अनअेम्प्लाअीड ( Unemployed ) लोग हैं अुनके बारेमें स्टेटिस्टिक्स ( Statistics ) का कहीं पता नहीं है हिंदुस्थान की हालत कुछ अैसी है कि अिस तरह के रेकार्डस् ( Records ) मुकम्मिल बन सकते हैं या नहीं अिसके बारे में मुझे शक है क्यों कि यह बहुत ही मुश्किल काम है जो मुल्क पूरी तरह से अिंडस्ट्रिअेलाअिज्ड (Industrialized) हैं अुनमें यह अनअेम्प्लॉयमेंट का रजिस्टर बनाना सहल है। क्योंकि वहां किसी अिंडस्ट्री के निकलते ही अैसा रजिस्टर तयार हो जाता है। वहां मजदूर अगर अेक जगहसे निकले तो अुसे फिर दूसरी जगह नोकरी मिल सकती है, लेकिन हमारे यहां की हालत अैसी है कि मजदूर फॅक्टरी से निकल जाता है तो कोअी फिक्र नहीं करता। वह अपने खेत पर चला जाता है या दूसरे किसी गांव में नोकरी के लिये चला जाता है। निजामाबाद के रहनेवाले मेंबरसाहब को मालूम होगा कि कितने लोग यहां से बंबअी चले जाते हैं, दो तीन महीने वहां रहते हैं और फिर वापस आते हैं। अैसी हालत में वह अेम्प्लाअीड हैं या अनअेम्प्लॉअीड हैं यह समझना मुश्किल है। अिसलिये तीन महीने तक अुनकी राह देख कर नाम निकाल दिया जाता है। लेकिन अिसका मतलब यह नहीं है कि अगर वह फिर से अपना नाम रजिस्टर करना चाहें तो नहीं कर सकते। तीन महीने के बाद

फिर वह चाहे तो अुनका नाम रजिस्टर किया जाता है। बिला वजह किसी का नाम रजिस्टर में) न पडा रहे अिसलिये यह तरीका अेख्तियार किया जाता है। अगर अिसमें भी कोअी तृटियां हों और वे दुरूस्त की जा सकती हों तो की जायेंगी। मगर ये स्टेटिस्टिक्स (Statistics) नहीं रख सकते अैसा मेरा खियाल है। हिंदुस्तान में अब अेक अनअेम्प्लॉयमेंट कमेटी (Unemployment Committee) बैठी है। अब तक मैं अुस कमेटी में नहीं था, लेकिन अब अिस कमेटी के साथ बैठकर अिस बात पर गौर करूंगा। लेकिन हिंदुस्तान के अंदर अनअेम्प्लॉअीड लोगों की लिस्ट बनाना मुश्किल है। अभी अेक मेंबर ने कहा कि लाखों आदमी फॅक्टरी से निकलते चले जा रहे है लेकिन गव्हर्नमेंट कोअी खियाल नहीं कर रही है। यह अेतराज करने का अेक तरीका है अुसमें कोअी बडी बात नहीं है। लेकिन लाखों आदमी कहां से निकलेंगे जब हमारा अिंडस्ट्रियल लेबर (Industrial labour) ही कुल ७० हजार का है? (Laughter) हमारे यहां जो अेग्रीकल्चरल अनअेम्प्लॉयमेंट (Agricultural Unemployment) है वह अेक अजीब-सी चीज है। क्योंकि अुसको लेबर तो नहीं कह सकते। अुनके पास जमीन रहती है। वो कभी खेतों में काम करते हैं तो कभी नहीं करते। अुत्पादन ज्यादा हुआ तो अुनको खाने को मिलता है और ज्यादा नहीं हुआ तो कम मिलता है। और वे किसी अेक धंदे में कायम भी नहीं रह सकते। अेक मेंबर ने यह भी कहा कि यह तो जुलम हो रहा है कि आप ट्रॅक्टर लेकर देहातों में जा रहे हैं और मशीनोंसे खेती करवाना चाहते हैं। सचमुच अिस बात की तरफ मेरा भी खियाल है कि आखिर हमारे मुल्क में ट्रॅक्टर (Tractor) आना चाहिये या नहीं। अिस पर अेग्रीकल्चरल डिपार्टमेंट (Agricultural Department) करेगा और वही अिसका जवाब भी देगा। लेकिन अिस पर मैं भी गौर कर रहा हूं।

गोल्डमाअीन (Gold Mine) के बारे में मैं अितना कहना चाहता हूं कि जिसके लिये मकानों की कोशिश की जा रही है। फाअीनान्स मेंबर (Finance Member) ने यह बताया था कि अिस वक्त हमारी गोल्डमाअीन बडी नुकसानी में चल रही है। लेकिन अिसको चलाया जाना चाहिये अिसी खियाल से अुसमें और रुपया डाला गया है। जहां तक हो सके अिस कहावत को तो आप जानते ही हैं। (Laughter) अुसके मुतालिक जहां तक हो सके कोशिश की जायगी अब भी कोशिश की जा रही है और आयंदा भी की जायगी।

रिडक्शन (Reduction) के बारे में कहा गया कि सेंट्रल प्रेस या तुंगभद्रा वर्क्स पर फॅक्टरी अॅक्ट रिलॅक्स (Relax) किया जाता है, और अिससे झगडे की बात पैदा हो जाती है। मैं अैवान को बताना चाहता हूं कि कअी चीजों की जरूरत होती हैं, जैसा कि अभी कहा गया है कि अेक रिपोर्ट छापने के लिये—क्यों कि सेंट्रल प्रेस मेरे ही पास है - बडी मुश्किल हो रही है और अुसका अेक अलग अमला रखा जाय। सेंट्रल प्रेस ने अिसकी तहरीक की है कि लेजिस्लेचर का सब अलग अमला रखा जाय और अलग काम करने की अिजाजत दी जाय। अुसको मैंने मंजूरी दे दी, लेकिन फिर आप कहेंगे कि यह तहरीक आप ही रखकर अुसको खुद ही मंजूर करनेवाले आप कौन हैं? मैं बता देना चाहता हूं कि प्रोसीजर (Procedure) के लिहाज से अैसी चीजें पहले फाअीनान्स डिपार्टमेंट (Finance Department) की तरफ जाती हैं। वहां से जैसा पैसा मिलता है वैसा काम किया जाता है। चुनांचे अिस सिलसिले में भी वैसा ही करेंगे। लेकिन रिलॅक्स जो है वह वर्किंग अवर्स (Working Hours) के लिये होता है, और यह जो आप कहते हैं कि ओव्हर टाअीम अलाअन्स (Overtime Allowance) नहीं दिया जाता,

वैसा नहीं है । क्योंकि कही पर भी आठ घंटे से ज्यादा काम नही लेना चाहिये .अैसा रूल (Rule) है । रिलॅक्झेशन (Relaxation) का मतलब यह है कि अेक आदमी से आठ घंटे से ज्यादा काम लिया जा सकता है लेकिन अुसका नुकसान नहीं होने दिया जाता । आपकी जो गलतफहमी है कि काम ज्यादा लेंगे और पैसा नहीं देंगे, तो मैं कहूंगा कि वह जमाना गया जब कि मजदूर को पैसा न देकर ज्यादा काम ले सकते थे ।

شری مخدوم محی الدین - آر-ٹی-ڈی کے ورکیس سے زیادہ گھنٹے تک کام
لیا جاتا ہے اسکے بارے میں عالی جناب کا کیاخیال ہے -

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—मेरा खियाल है कि अुनको भी ओव्हर टाअीम अला-अुन्स दिया जाता है ।

شری مخدوم محی الدین - میں آپ کو بتانا چاہتا ہوں کہ وہ نہیں ملتا ۔

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—मैं अुसकी तसदीक करूंगा कि अुन्हें ओव्हर टाअीमस अलाअुन्स मिलता है या नहीं, और अगर नही मिलता तो क्यों नहीं मिलता । प्रेस और तुंगभद्रा वर्क्स यह दोनों फॅक्टरी अॅक्ट के तहत नहीं आते लेकिन फिर भी वहा पर ओव्हर टाअीम अलाअुन्स मिलता है या नहीं, और अगर नहीं मिलता तो क्यों नहीं मिलता । प्रेस और तुंगभद्रा वर्क्स यह दोनों फॅक्टरी अॅक्ट के तहत नहीं आते लेकिन फिर भी वहा पर ओव्हर टाअीम अलअुन्स दिया जाता है । आजकल ज्यादा काम लेने पर ओव्हर टाअीम कौन नहीं देगा ? और खास कर जब अच्छे अच्छे आदमी जैसे कि अपोजिशन की तरफ हैं लेबर के पीछे होने पर अुनको ज्यादा काम करने भी कौन देगा ? (Laughter) यह तो अिम्पासिबिलिटी (Impossibility) है ।

अिसके बाद यह भी शिकायत की गअी कि केसेस का जल्दी जल्दी फैसला नहीं होता । मैं कबूल करता हूं कि अिसमें देरी हो रही है, लेकिन जिन केसेस में देरी की गअी अुनको देखने से मुझे अैसा मालूम नहीं होता, क्योंकि मामलात पेश करने में जरा मॅथमेटिकल गलती हो जाती है । जब कभी मैं पूछा करता हूं कि अेक खत बंबअी को अेक दिन में जाता है तो पांच खत कितने दिन में जायेंगे, तो बहुत से लोग जवाब देते हैं कि पांच दिन लगेंगे । (Laughter)

यह रिपोर्ट में बताया गया है कि १५०७ केसेस आअीं अुनमें से १३०७ सेटल (Settle ) हुअीं, १४३ केसेस आअीं अुनमेसें ९३ रह गअीं, अिस तरह से बहुत से आंकडे दिये गये हैं । हर महीने का स्टेटमेंट (Statement) दिया गया है । हर महीने का स्टेटमेंट देखने से तो मालूम होता है कि साल के आखिर में हजार केसेस आ गअीं, और अुन में से कअी रह गअीं । बहुत बडे आंकडे मालुम होते हैं । लेकिन अिसमें फैसले का बॅलेन्स (Balance) आता है । अगले महीने को करंट (Current) बनाते हैं तो पिछले महीने का बॅलेन्स बताया जाता है । जो डाटा (Data) मैंने लाया है अुसमें ग्रीव्हेन्सेस केसेस ( Grievances Cases ) के बारे में, बताया गया है कि जुमला १५०७ केसेस आअीं और अुनमेसे १३११ सेटल ( Settle ) हुअीं यह बहुत क्रेडीटेबल (Creditable) है अैसा तो मैं नहीं कहता; लेकिन फिर भी काफी का हो रहा है यह भी सच है । लेकिन आप भी न कहें कि बिल्कुल ही सुस्त मामला है, बिल्कुल माल

गाडी ही है । मेरे कहने का मतलब है कि अेक्सप्रेस या मेल न हो लेकिन पॅसेंजर जरूर है, लेकिन मालगाडी नहीं है । (Laughter) केसेस की हद तक मैंने यह कह दिया ।

शिकायत की गअी कि लातूर में बोनस (Bonus) नही दिया गया । मैं समझता हूं यह अितनी बडी भारी चीज नहीं है कि अुसके लिये मुकद्दमा लाया जाय । आप हमारे पास आअिये, हम अुस पर गौर करेंगे । अगर अुस पर अिन्स्पेक्टर ने गौर नहीं किया तो डिप्टी कलेक्टर हैं, कलेक्टर ने नहीं किया तो कमिश्नर हैं, कमिश्नर ने नहीं किया तो मिनिस्टर हैं, मिनिस्टर ने नहीं किया तो चीफ मिनिस्टर और कॅबीनेट हैं । मतलब यह कि अगर बोनस मिलने लायक वह मामला है तो मैं जरूर दिला दूंगा अिसका आप यकीन कीजिये ।

वीव्हर्स (Weavers) के बारे में शिकायत की गअी कि वीव्हर्स की मदद नहीं की जाती और मद्रास या बंबअी में अुनकी बहुत मदद की जाती है । मेरे पास बहुतसी शिकायतें आती हैं कि मद्रास में और बंबअी में यह है और वह है । मुश्किल तो यह है कि मद्रास और बंबअी को मैंने लिखा लेकिन अब तक कोअी जवाब नहीं आया । अिसलिये वहां क्या होता है मालूम नहीं, अेक सज्जन जोकि पहले तेलगु में बोल रहे थे और जिन्होंने बाद में हिंदी में बोलना शुरू किया अुन्होंने अेक महाशय का प्रायव्हेट मामला बहुत जोर शोरसे रखा। तो मैं भी स्पीकर महोदयसे अिस्तदुआ करता हूं कि अैसे प्रायव्हेट मामले अिस अैवान में नहीं आने चाहिये । जहां तक हो सके हम लोगों को किसिसे दूर रहना चाहिये। हमारे अेक मेंबर श्री. राजलिंगम ने अिसके बारेमें आपके सामने जो प्रपोझल (Proposal) रखा है अुसकी मैं तहेदिल से ताअीद करता हूं जहां तक टेक्स्टाअील वीव्हर्स असोसिअेशन (Textile Weavers Association) का मामला है अुसके लिये जो मदद दी गअी है वह कुछ ज्यादा नहीं है । लेकिन मैं अितना ही कहूंगा कि वह हमारे पास का वन ऑफ दि बेस्ट कोऑपरेटिव्ह असोसिअेशन (One of the best Co-operative Association) है, और अिसी चीज को सोंच कर ही गव्हर्नमेंट ने अुसके लिये अब तक १५ लाख रुपये दिये हैं । लेकिन यह जो सवाल है वह जनरल बॉडी मीटिंग (General body meeting) में लाया जा सकता है। आप चाहें तो जनरल बॉडी मीटिंग में अिस मामले को लाकर अुसका कब्जा ले सकते हैं । वह कोअी बडी बात नहीं है।

श्री. पी. वासुदेव :—मिस्टर स्पीकर सर,

*Mr. Speaker :* Order, Order.

श्री. विनायकराव विद्यालंकार :—अिसमें कोअी बुरी चीज नहीं है । मैं राय दे रहा हूं कि अैसी चीज यहां पर नहीं आनी चाहिये, बल्कि जनरल बॉडी मीटिंग में होनी चाहिये ।

गव्हर्नमेंट ऑफ अिंडिया ने मिलों के अूपर नया टॅक्स लगाया है और करीब ६ करोड में से वीव्हर्स असोसिअेशन को कुछ दिये जायेंगे । अिसके बारे में कहा गया कि यह हमारे बजट (Budget) में क्यों नहीं आया । मैं बताना चाहता हूं कि अभी तो यह टॅक्स लगा है । अिसके बाद वह जमा होना शुरू होगा, और फिर वह गव्हर्नमेंट ऑफ अिंडिया के पास आयगा। वहां से फिर वह यहां आयेगा, और अुसके बाद वह हमारे बजट में आयेगा । आयगा जरूर लेकिन

वह अपने वक्त पर आयेगा अिस पर आप यकीन रखिये । (Laughter) ये जो तीन चार बातें बाज़ अी तौर पर हैं वो मैंने आपके सामने रखी है ।

अब जो बडी चीज रह जाती है वह यह है कि बार बार यह पूछा गया कि हैदराबाद की अिडस्ट्रियल पॉलिसी क्या है । मेरा अैवान से यह कहना है कि हैदराबाद की अिडस्ट्रियल पॉलिसी (Industrial Policy) जो कुछ भी पूरे हिंदुस्तान की पॉलिसी है अुससे अलग नहीं हो सकती । अगर आप कहे या चाहें कि हम अपनी अिडस्ट्रियल पॉलिसी सेंटर (Centre) से मुख्तलिफ बनाये और फिर सेंटर से झगडते रहें कि हमारी यह पॉलिसी रहेगी, आपकी कुछ भी रहे, तो यह चीज हम कभी करनेवाले नहीं है । जो वहा की पॉलिसी रहेगी अुसीके मुताबिक हम चलेंगे । अपोजीशन के लीडर ने जो चीज हमारे सामने अपने तकरीर में रखी थी अुसको मैं करीब करीब मानता हूं कि मिक्स्ड अेकानामी (Mixed Economy) होनी चाहिये । प्रायव्हेट सेक्टर (Private Sector) को अुसमें जगह होनी चाहिये, और अिससे भी बडी बात यह कही गअी थी कि गव्हर्नमेंट अपने कब्जे में सिर्फ बेसिक अिडस्ट्रीज (Basic Industries) को रखे और दूसरी अिडस्ट्रीज को अपने पास न रखे । मैं भी आपके सामने यही रखना चाहता हूं । हमारी भी यही पॉलिसी है, और जो कुछ भी कस्तूर भाअी ने हमारे सामने रिपोर्ट में रखा था वह यही था कि हैदराबाद को अपना यही अुसूल रखना चाहिये कि जहां तक हो सके अुन अिडस्ट्रीज में जो कि कमोडिटीज (Commodities) को तैयार करने में लगी रहती है अुनमें अपने आपको अिनव्हाल्व (Involve) न करें, बल्कि जहां तक हो सके अपने आपको बेसिक अिडस्ट्रीज में ही अिनव्हाल्व करें । अिसी अुसूल के तहत में हमने अिस वक्त जो दो बडी बडी फॅक्टरीज हैं अुनको बिडला के जिम्मे दे दिया है । मैंने अिस चीज पर अेक वक्त नहीं, तीन या चार वक्त प्रकाश डाला है, लेकिन फिर भी वही सवाल बार बार हमारे सामने अुसी तरह खडा होता है जैसे पहले था । मैं अपने आपको समझता हूं कि मैं ही घाने का बैल हूं या दूसरे और भी कोअी हैं कि दिनभर चलने के बावजूद भी फिर वहीं पर रहे । (Laughter) मैं आपसे कहना चाहता था कि हमने कोअी अिडस्ट्री बेची नहीं है । अिस अिडस्ट्री में हमने अपना पैसा डाला था, और अी. टी. अेफ. (I.T.F.) अिस अिडस्ट्री के मॅनेजिंग अेजंटस (Managing Agents) किसी वक्त थे । हैदराबाद की अिडस्ट्री बडे अजीब दौर से गुजरी है । और यह दौर और किसी भी स्टेट को देखने को नहीं मिला है । वह सिर्फ अिसी स्टेट ने देखा है । हैदराबाद की अिडस्ट्रियल पॉलिसी अेक अजीब पॉलिसी है । आज आप बिडला को यहां देख रहे हैं । अगर हैदराबाद की पॉलिसी पोलिस अॅक्शन के पहले की रहती तो ये बिडला और टाटा यहां कभी न आय होते । आखिर बिडला और टाटा भी किसी खास मुल्क के हैं अैसी बात नहीं है । ये बडे अिडस्ट्रिअलिस्टस (Industrialists) हैं और अुनकी हिंदुस्तान में बहुत सी जगहों पर बडी बडी फॅक्टरियां हैं । कलकत्ता, दिल्ली, ग्वालियर और मद्रास के नजदीक करनल में भी बिडला की फॅक्टरियां हैं । हमारे यहां की फॅक्टरी किसी दूसरे को बेची गअी है अैसी चीज नहीं है । और मैं आपसे सच कहता हूं, और आप भी मुझ से मुत्तफिक होंगे, कि जो अक खास अिडस्ट्रियल पॉलिसी पोलिस अॅक्शन (Police Action) के पहले हैदराबाद में थी अुसके वजह से किसी को यहां आने नहीं दिया गया था । और वह अिडस्ट्रियल पॉलिसी चलानेके लिये अुस वक्त की गव्हर्नमेंट ने अंधाधुंद तरीके से पैसा लगाया था ताकि अिडस्ट्रिअेलिस्टस और अिडस्ट्रीज को न मालूम हो कि वो किधर जा रहे हैं ।

आज पोलिस अॅक्शन के बाद की हमारी पॉलिसी और पहले की पॉलिसी अिसमें तो फरक है। जो बड़े बड़े अिंडस्ट्रियालिस्टस् (Industrialists) हैं अुन्होंने अुस समय हैदराबाद में आने की कम कोशिश की अैसी बात नहीं है। जिनकी फॅक्टरीज हिंदुस्थान मे बहोत सी जगहो पर हैं अुन्होंने क्या यहां आने की कोशिश न की होगी? लेकिन अुस समय के सरकार की जो पॉलिसी थी अुसकी वजह से वो लोग यहां नहीं आसकते थे। आज तो बिर्ला की फॅक्टरीज बंबअी, मद्रास, कलकत्ता, ग्वालियर, आदि बहोत जगहों पर हैं, और हमने भी यहां की फॅक्टरीज अुनको दी हैं तो अिसका मतलब यह नही है कि हमने अुनको वह फॅक्टरीज बेच दी हैं, और अब वे अुसे कहीं स्टेट के बाहर लेजाने वाले हैं। हमने यह फॅक्टरीज अुनको सिर्फ चलाने के लिये दी हैं और वह भी हैदराबाद में ही रहनेवाली हैं। फॅक्टरीज यहा से अुठकर नहीं जानेवाली हैं। पोलिस अॅक्शन के पहले सरकार की जो अिंडस्ट्रीयल पॉलिसी थी अुसके कारण वो यहां नही आ सकते थे। यहां अुस समय जो अिंडस्ट्रीज चल रही थी अुसमें से अेक भी अिंडस्ट्री मुनाफे में नहीं चल रही थी। ज्यादा तर अिंडस्ट्रीज पूरी तरह गव्हर्नमेंट के ही अिमदाद पर चलती थी, अिसलिये नुकसान भी आया तो किसीको कोअी परवाह नही थी। गव्हर्नमेंट की तरफ से अुनको अेक तरह का टॉनिक दिया जा रहा था और अिसी टॉनिक के बल पर वे चल रही थी। वह सब अिंडस्ट्रीज अपने पैरों पर तो खडी नहीं थीं। पोलिस अॅक्शन के बाद जो पहले अुन्हे टॉनिक मिलता था वह बंद होगया, तब अुनमेंसे बहुतों के पैर फिर लडखडाने लगे। अुनमेंसे अकसर बहुतही कमजोर होगअीं। अैसी हालत में कुछ अिंडस्ट्रीज को हुकूमत ने अपने कब्जे में लेकर चलाया, और बहोतसी डूबती हुअी अिंडस्ट्रीज को पोलिस अॅक्शन के बाद सरकार ने अिमदाद की।

अभी अपनी तकरीरों में कुछ ऑनरेबल मेंबर्स ने अैसा पिक्चर (Picture) आप लोगों के सामने खींचा कि मानो अब स्टेट की सब अिंडस्ट्रीज डूबही रही हैं। अितना निरुत्साही होने की कोअी जरूरत नहीं है। पोलिस अॅक्शन के बाद वाकअी यहां की अिंडस्ट्रीज पर मुसीबत आगयी थी। सिरपूर और सिरसिल्क अिंडस्ट्रीज जो कि स्टेट की काफी अच्छी अिंडस्ट्रीज हैं अुनमें अुस समय काफी नुकसान आ रहा था। अुन्हे जब कि कोअी १६ लाख रूपये का नुकसान हो रहा था अैसे वक्त गव्हर्नमेंट ने अपने कब्जे में लेकर और पैसे देकर अुनकी मदत की। लेकिन आज गव्हर्नमेंट अुन अिंडस्ट्रीज को खुद नहीं चलाना चाहती है अिसलिये अुन्हें बिर्ला के हाथों सौपने के बारे में सोंच रही है। यह बातें करीब करीब फायनालाअीज (Finalise) होगअी हैं। यह अिंडस्ट्रीज आय. टी. अेफ. (I. T. F.) के तहत चलाअी नहीं जातीं। अब सिरपूर पेपर अिंडस्ट्री में गव्हर्नमेंट के शेयर्स (Shares) हैं, अुनके लिये हमें मुनाफेका परसेंटेज मिलता है। और सरकार ने जो रकम लोन (Loan) पर दी है अुसका अुसे सूद मिलता है। बिर्ला को जो अिंडस्ट्री दी है वह अुसे केवल चलाने के लिये दी गअी है, और अुसके लिये मॅनेजिंग अेजंट के तौरपर बिर्ला को हमें १,६७,००० रूपये देने पडते हैं। अुन्हें फॅक्टरी की सिर्फ मॅनेजिंग अेजन्सी दी गअी है। अिंडस्ट्रीज तो हैदराबाद में ही रहने वाली हैं। यह जो कहा जाता है कि सरकार अपनी अिंडस्ट्रीज बेच रही है यह गलत है। सिर्फ मॅनेजिंग अेजन्सी दी गअी है। गव्हर्नमेंट अगर चाहें तो अुसे वापस भी ले सकती है। अिसमें बेचने की कोअी बात नहीं है। खर्च करने के लिये पैसा स्टेट बॅंक से तो नहीं आता, या सिर्फ स्टेट बॅंक में जमा करने से पैसा बढता नहीं है। अुसे कहीं न कहीं अिन्व्हेस्ट (Invest) करना पडता है। अब गव्हर्नमेंट के सामने यह सवाल आता है कि अुसके पास जो पैसा है अुसे वह सिरसिल्क अिंडस्ट्री में लगाये या तुंगभद्रा

प्रॉजेक्ट पर लगाये ? जिससे लोगों का और सरकार का भी फायदा होगा यह सोंचने की बात है । आज देश में अिस प्रकार के प्रॉजेक्ट के काम ज्यादा महत्व के है, और जिन्हीं से अव्वाम का अधिक फायदा होने वाला है । दूसरे काम रोक सकते है लेकिन यह काम पैसे की कमी के कारण नही रोका जा सकता । दोनों जगहों पर खर्च करने के लिये सरकार के पास पैसा नही है । अैसी हालत में आज हमारे पास अिडस्ट्रीज के मॅनेजमेंट पर खर्च करने के लिये पैसा नही है । अिसलिये हमारा पैसा अब अिडस्ट्रीज में से निकाल कर हम तुंगभद्रा प्रॉजेक्ट जैसे नेशनबिल्डिंग्ग अॅक्टिव्हिटीज (Nation-building Activities) पर लगाना चाहते है । अिसलिये हम यह पैसा तुंगभद्रा प्रॉजेक्टपर लगाना चाहते है । यही सोंचकर हमने यह पॉलिसी अपनाओी है, और अिसलिये हमारा जो पैसा अैसी अिडस्ट्रीज में पडा हुवा है अुसे लोन के तौर पर निकाल कर हमारे नेशन बिल्डिंग के कामों पर लगाना चाहते है । तुंगभद्रा जैसा प्रॉजेक्ट बननेपर लोगों को कितनी सहूलत होगी, और खेत कैसे हरे भरे होंगे । तो अुन हरेभरे खेतों के लिये पैसा खर्च न करके सिर्फ साडेचार परसेंट व्याज मिलता है अिसलिये मैं क्या यह पैसा वहीं अिडस्ट्री मे पडा रहने दूं ? मैं अैसा मारवाडी नही हू कि सिर्फ साडेचार परसेंट अिंटरेस्ट ( Interest ) के लिये मैं लोगों का नुकसान करूं । गव्हर्नमेंट अिस तरह की पॉलिसी कभी अखत्यार नही कर सकती ।

बहोतसे ऑनरेबल मेंबर्स न यह अतराज अुठाया कि हम दूसरे देशों से लोन ( Loan) ले रहे है, और हम डटर (Debtor) होते जा रहे हैं । मै कहता हूं कि आज यदि हमें हमारा मुल्क डेव्हलप (Develop) करना है तो कर्जा लेने में क्या हरजा है ? हमही क्या लेकिन आज तो दुनिया के करीब करीब सभी मुल्कोंके सिरों पर कर्ज की बडी बडी रकम पडी हुअी है । तो कर्जा लेने में शर्माने की क्या बात है जब कि वह हमें नेशन बिल्डिंग अॅक्टिव्हिटीज (Nation-building Activities) के लिये चाहिये। आज दुनिया के बडे बडे दो ब्लॉक्सको छोडकर बाकी करीब करीब सभी देशों पर बडे बडे कर्ज है । लोग कह रहे है कि हमारे देश मे फॉरेन से काफी पैसा आरहा है । ब्रिटेन से भी आरहा है । जब तक हमारे अूपर अुससे कोअी फॉरेन डोमिनेशन (Foreign Domination) यही पडता है तब तक कर्जा लेने में क्या हजअकमे अिसी के साथ यह भी कहा जाता है कि लेनिन ने अपनी पॉलिसी कैसे रखी । अुसने अपना फॉरेन ट्रेड अपन ही हाथों में रखा था । मैंने जब जानने की कोशिश की तो मालूम हुवा कि अुस जमाने में रशिया का कोअी फॉरेन ट्रेड था ही नहीं । तो फिर सारा फॉरेन ट्रेड अपने ही कब्जे मे रखने की पॉलिसी ही क्या हो सकती है जब कि अुनका कोअी फॉरेन ट्रेड नहीं था ।

हमारे देश के डेव्हलपमेंट स्कीम्स (Development Schemes) के लिये हमें बाहर से बडी बडी मशीनरी मंगानी पडती है । अुसे हम अंग्रजों और अमेरिकनों से लेते हैं, लेकिन अिसका मतलब यह नहीं है कि हमें अुनसे कोअी खास मोहब्बत है । जहां अच्छी मशीनरी मिलेगी और सस्ते भावों में मिलेगी वहां से ही लेने के लिये हम तैयार हैं । जब जर्मनी में अच्छी मशीनरी बनने लगी तो अुस समय हमने जर्मनीसे काफी मशीनरी मंगाओी और आज भी मंगा रहे हैं । अुसीतरह जापान का भी नाम लिया जा सकता है । अुसका नाम ज्यादा अिन देशों में नहीं आता है, फिर भी जापान से भी हमने तरह तरह की काफी मशिनरी ली है, और ले रहे हैं । तो कहने का मतलब यह है कि जहां हमें ट्रेडिंग कांट्रॅक्ट (Trading contract ) अच्छी कंडिशन्स (Conditions ) पर मिलते है वहां से हम मशिनरी लेते है । अगर रशिया भी अच्छी

फेव्हरेबल कंडिशन्स (Favourable Conditions) पर मशिनरी लेने के लिये तैयार है तो हम वहां से भी मंगा सकते हैं । हमें २०, २० सालोंकी किस्तों मे पैसे अदा करने की व्यवस्था चाहिये। अैसी फॅसिलिटीज (Facilities) हमें यु.के. और अेस. यु अे. U. K and U.S.A. से मिलती हैं । यदि रशियाकी भी अिसतरह की फेव्हरेबल कंडीशन्स हो तो युनाअिटेड किंगडम की मशिनरी लेना बंद करते हुये तुरंत रशिया से मशिनरी मंगाना शुरू कर देंगे । लेकिन हमे देखा है कि रशिया के कंडिशन्स बहुत बडे और मुष्किल है, और वह अपने कंडिशन्स जग भी ढीले करने के लिये तैयार नहीं हैं । हम जिन कंडिशन्स पर माल लेना चाहते हैं अुसे वो पूरे तौरपर मानेंगे या नहीं, और अुनके जो कडिशन्स हैं अुन्हे हम पूरे कर सकेंगे या नही यह मुझे मालूम नही है । मैंने यह देखा है कि अेक भीमुल्क आज बगैर कर्जे के नही चल सकता है । सिर्फ रशिया और अमेरिका यही आज दो अैसे मुल्क है जो बगैर कर्जे के चल सकते है । तो अैसी हालत में जब कि रशिया की कंडिशन्स बडी कठिन है तो हम किस तरह वहां से माल मंगा सकेंगे ?

**श्री. पेंडम वासूदेव** :—रशियाके क्या क्या शरायत है जरा बताअिये ।

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—सोव्हियट युनियन की पॉलिसी तो क्या, आप चाहे डूब जाय लेकिन हम बचे रहेंगे अिस तरह की है ।

شری مخدوم محی الدین - سوویٹ یونین کے بارے میں جو سویپنگ ریمارکس (Sweaping Remarks) کئے جارہے ھیں انکے بارے میں میں جاننا چاھتا ھوں کہ سوویٹ یونین نے ھندوستان کو کیا شرائط پیش کئے ھیں ؟ جہاں تک میرا خیال ھے کہ میجر انڈسٹریز . . . . .

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—हां, हां, में समझ गया कि आप क्या कहना चाहते हैं । रूससे हेवी मशिनरी ( Heavy Machinery ) लेने के लिये क्या कंडिशन्स (Conditions) हैं यह यदि आप जानना चाहते हैं, तो आप पंडित नेहरु के पास लिख भेजिये । वह कहेंगे वैसा किया जायेगा ।

شری مخدوم محی الدین - میں یہ جاننا چاھتا ھوں کہ سوویٹ یونین کے کیا شرائط ھیں - آپ نے یہ کیسے کہا کہ اوس کی پالیسی کی وجہ سے ھندوستان ڈوب جائیگا - آپ یا تو اپنا اسٹیٹمنٹ واپس لیں یا اوسکی پالیسی کو سامنے رکھیں -

**श्री. विनायकराव विद्यालंकार** :—वापस लेने की कोअी जरूरत नहीं है । मैंने तो सिर्फ स्वीपिंग रिमार्क (Sweaping Remarks) किया था ।

कुछ लोगों को अैसा लगता है कि आज हम हमारी अिंडस्ट्रीज कर्जेपर चला रहे हैं । यह अच्छी बात नहीं है, लेकिन मै बताना चाहता हूं कि आज जितने भी बडे देश हैं अुनका नॅशनल डेट (National Debt) कितना बडा है । जरा आप देखिये तो आपको मालूम होगा । कर्जे पर अिंडस्ट्रीज चलाना कोअी बडी चीज नहीं हैं । अिस वक्त अगर कर्जा लेना भी पडा तो हमें नॅशनल डेव्हलपमेंट ( National Development ) के लिये अुसे लेने मे कोअी पसोपेश नहीं करना चाहिये, बल्कि अैसे समय तो कर्जा जरूर लेना चाहिये ।

अेक और चीज मैं आपके सामने रखना चाहता हू । सब तरफ से यह आवाज अुठायी जा रही हैं कि स्टेट की बडी बडी अिंडस्ट्रीज बंद होती जा रही हैं । लेकिन मै कहना चाहता हू कि कोअी भी बडी अिंडस्ट्री बंद नही हो रही है । जो छोटी छोटी अिंडस्ट्रीज पोलिस अॅक्शन के पहले टॉनिक पर चल रही थी वो टॉनिक बद होते ही अपने आप बंद होने लगी । जो अिंडस्ट्रीज बद हो गअी वह बहुत ही छोटी छोटी थी । जो सारी अिंडस्ट्रीज अिस तरह बद हुअी अुनकी सख्या २५ के करीब है और अभी अभी और दो अिंडस्ट्रीज अिस तरह से बंद होगअी हैं । अिसतरह कुल मिलाकर अब तादाद कोअी २७ होगअी है । ये २७ अिंडस्ट्रीज बहुत ही छोटी थीं । अुनमेसे कुल मिला कर २००० लेबर्स खाली हुये । जो अिंडस्ट्रीज अिसतरह बंद हुअी अुसमें व्हिजिटेबल प्रॉडक्ट (Vegetable Product) यह अिंडस्ट्रीज सबसे बडी थी । अुसमें २२५ मजदूर काम करते थे । बाकी जो अिंडस्ट्रीज थीं वो तो अितनी छोटी थी कि किसीमें ५० किसीमें २०, किसीमें १७, और किसीमें १० अिसतरह से मजदूर अिन अिंडस्ट्रीज में काम किया करते थे । हैदराबाद स्टेट में कोअी ७०,००० लेबरर्स हैं । अुनमें से सिर्फ कोअी २००० लेबरर्स अिन अिंडस्ट्रीज के बंद होने से खाली होगये । लेकिन यह चीज़ भी कोअी बडे क्रेडिट (Credit) की नही है । अितना भी अन अॅम्प्लॉयमेंट नहीं होना चाहिये था यह मैं मानता हूं। लेकिन हमारी फायनान्सियल कंडिशन्स (Financial conditions) की वजह से हम अिन अिंडस्ट्रीज को मदत नहीं कर सके । लेकिन यह जो जोर जोर से कहा जाता है कि लाखों मजदूर बेकार हो रहे हैं यह गलत है । मैं पूछना चाहता हूं कि जहां हमारे स्टेट में सिर्फ सत्तर हजार मजदूर हैं, तो अुनमें से लाखों मजदूर कैसे बेकार हो सकते हैं ? यह मसला जो मजदूर के खाली रहने के बारे में है अिसके लिये लेबर्स अेक्सपर्ट कमेटी (Labours Export Committee) भी बिठाअी गअी है ताकि यह मालूम होसके कि अिसे किस तरह हल किया जाय, और जो लेबरर्सो खाली हुये हैं अुनको कहां और किस तरह अबसार्ब (Absorb) किया जाय ।

दूसरा अेक सवाल अलविन मेटल वर्क्स के बारे में पूछा गया था । अलविन मेटल वर्क्स मे सिर्फ गव्हर्नमेंट के शेअर्स हैं । यह आय.टी. अेफ. के तहत नहीं है । अुसका खुद का डायरेक्टर बोर्ड है, और अुस डायरेक्टर बोर्ड के तहत वह अिंडस्ट्री चलती है । सब फॅक्टरी का अिंतजाम पूरी तरह डायरेक्टर बोर्ड के तहत है ।

आज सिमट और असबसट्रॉस अिंडस्ट्रीज में कोअी ३००,।४०० वर्कर्स काम करते हैं । अुनके बारे में भी सोचने की जरूरत है ।

दूसरा अेक सवाल यह किया गया था कि अेक जगह पर यह बताया गया है कि सिमेंट की पैदावार अिस साल कम हुअी, और दूसरे जगह बताया गया है कि सिमेंट ज्यादा पैदा हुआ है । यह कैसा हो सकता है ? मैं अिसको पूरी तरह से तो नहीं देख सका हूं, लेकिन जहां तक मेरा खियाल है बात अैसी हुअी होगी कि स्टेटमेंट बनाते वक्त तफावत होगअी होगी । अेक ने अपना साल फायनान्सियल अियर ( Financial Year ) लिया होगा, और दूसरे ने अीसवी साल लिया होगा. तो अिस तरह महिने का फरक पडने की वजहसे प्रॉडक्शन फिगर्स (Production Figures) म कुछ हजार टन का फरक हो सकता है जो मैंने फिगर्स हासिल किये हैं वह अिस तरह से हैं । १९५१ में १८,६३१६ टन और सन १९५२ में १८,८७१६ टन सिटमें पैदा हुआ है । अिसपर से अंदाजा लगा सकते हैं कि अिस अिंडस्ट्री का प्रॉडक्शन तशफ्फीबख्श है ।

अब मैं हमारे यहां जो अिंडस्ट्रीज में पैदावार हो रही है अुसका हाल आपके सामने रखना चाहता हूं। ( Pause ) कागजात में कुछ गडबडी हो गअी है। बहरहाल मैं माफी चाहता हूं कि कागजात कहीं अिधर अुधर लग गये हैं। सिमेंट के बारे में तो मैंने बतला दिया। मैं आपको यह भी बता देना चाहता हूं कि कोल प्रॉडक्शन ( Coal Production ) में प्रोग्रेस ( Progress ) हुआ है, टेक्स्टाअील में भी प्रोग्रेस हुआ है, और अिसी तरह क्वार्टर ( Quarter ) अिंडस्ट्री भी अिस वक्त बढ रही है। अिसमें प्रोग्रेस बहुत ज्यादा हुअी है, और आगे भी होने की अुमीद है, क्योंकि कांच के बनाने में अिसकी बहुत जरूरत होती है, अिसकी तारीफ बाहर भी बहुत हो रही है, और अुसको लेने के लिये यहां लोग हमारे पास आ रहे हैं। सब से बडी चीज जो फॅक्टरीज के बारे में मैं बताना चाहता था वह यह है कि जब प्रागा टूल्स कंपनी आफत में आगअी थी तो अुसको गव्हर्नमेंट ने अपने कब्जे में ले लिया। अिस वक्त अिस कंपनी ने ड्रीलिंग मशीन ( Drilling Machine) और मीलिंग मशीन ( Milling Machine ) यहां बनाअी है। यह अेक बहुत क्रेडिट की चीज है कि अिस तरह की मशीनें हमारे यहां बनाअी जा रही हैं। सारे हिंदुस्तान में यह पहली मशीन है। बल्कि वह कहा जाता है कि अेशिया में पहली मशीन है। प्रागा टूल्स नुकसान में चल रही थी लेकिन अब दो साल से मुनाफे में चल रही है। ये दो चार चीजें मैंने याद से आपके सामने रखी हैं। मैं आपको अिसके आंकडे देना चाहता था लेकिन कागजात कहीं अिधर अुधर चक्कर खा गये हैं। (Laughter)

अब आखरी चीज है। लेबर पॉलिसी के बारे में दो अल्फाज आपके सामने कहना चाहता हूं। गव्हर्नमेंट की लेबर पॉलिसी क्या होनी चाहिये अिसके बारे में गव्हर्नमेंट को कहने की कोअी जरूरत नहीं है। जहां तक लेबर को सहूलत दी जा सके वह अुनको मुहैया की जाय यही गव्हर्नमेंट की लेबर पॉलिसी होनी चाहिये, और यही है भी सब से ज्यादा और बारबार जो अेतराज किया गया वह रिट्रेंचमेंट (Retrenchment) के बारे में किया गया। अभी थोडे दिन हुअे जब से मैंने चार्ज ( Charge ) लिया है। मुझे भी अैसा मालूम हो रहा है कि कभी कभी जो रिट्रेंचमेंट होता है वह जस्टीफाअेबल ( Justifiable) नहीं होता, और शायद अुसमें विहक्टीमाअीजेशन ( Victimisation ) भी होता होगा। मैं अभी यह नहीं कह सकता कि अैसा है या नहीं। लेकिन यह जो खियाल है कि लेबर का रिट्रेंचमेंट हो रहा है वह सरासर गलत है। मैंने आंकडे देकर आपको यह बतलाया कि सारा रिट्रेंचमेंट दो हजार से कम हुआ है। अिसका तो प्रोपगांडा (Propaganda) के लिये कैपिटल ( Capital ) बनाया गया है। अलविन कंपनी में क्या हुआ? मैंने कहा था कि १३६ आदमी पुराने जमाने में निकाले गये थे। अुस वक्त निकाले गये तो निकाले गये, लेकिन अिस वक्त जो ४८ आदमी निकाले गये वे टेंपररी सर्विस ( Temporary Service ) के थे अुनकी छः महीनें से ज्यादा सर्विहस नहीं हुअी थी। लेकिन लेबर डिपार्टमेंटने कोशिश की और बहुत खुशी की बात है कि अेम्प्लायर ( Employer ) ने भी कबूल किया, और अिन ४८ आदमियों को रिअिन्स्टेट ( Reinstate ) किया गया। रिट्रेंचमेंट के बारे में मैंने लेबर डिपार्टमेंट को अेक सर्क्यूलर ( Circular ) भी जारी किया है कि अगर कहीं लार्ज स्केल रिट्रेंचमेंट ( Large Scale Retrenchment) होनेवाला हो तो अैसी हर फॅक्टरी को चाहिये कि वह गव्हर्नमेंट को अेक महीना पहले नोटीस दें कि हमारी हालत अैसी अैसी हो गअी है, और हम लोगों को रिट्रेंच करना चाहते हैं। और साथ साथ जिनको निकालना चाहते हैं अुनको भी नोटीस देनी पडेगी और अुस के बाद लेबर डिपार्टमेंट का अेक आदमी,

अेम्प्लाअीज (Employees) का अेक आदमी अिन तीनों की अेक कमेटी होगी जो अुस मामले की जांच करेगी और रिट्रेंचमेंट के रीझन्स ( Reasons ) सही है या नहीं अुनको निकालना जरूरी है या नहीं, यह तय करेगी । अुसके तसफियेके मुताबिक कार्रवाअी होगी । अगर यहां निर्णय न हो सकातो अिस शमेंक नहीं कि वह मामला बादमें कन्सीलिअेशन प्रोसीडिंग्ज (Conciliation Proceedings) के लिये लेबर ट्रिब्यूनल (Labour Tribunal) के पास जायगा । लेकिन लेबर डिपार्टमेंट की यह पॉलिसी नहीं है कि जिसको चाहे अुसको रिट्रेंच कर दें । अिसके लिये बहुत स्ट्रिक्ट आर्डर्स (Strict orders) दिये गये हैं कि किन तरीकों पर रिट्रेंचमेंट किया जा सकता है रिट्रेंचमेंट के बारे में मुझे अितना ही कहना है ।

लेबर के लिये हाअुसिंग ( Housing ) का अिन्तजाम तो हमारे आने के पहले से फॅक्टरियों में किया जा रहा है । निजामाबाद की शुगर फॅक्टरी देखिये । बाहर के लोगों ने भी हम से कहा कि यहां का अिन्तजाम हम को सब से अच्छा मालूम होता है में नहीं कहता कि हर अेक को अच्छा मालूम हो अितना अच्छा है, यह तो होना नामुमकिन है लेकिन बहुत से लोगों ने अुसकी तारीफ की है । अिसी तरह से आजमजाही मिल्स में भी लेबर क्वार्टर्स (Labour Quarters) बनाये गये हैं और दूसरी जगहों पर भी बनाये जायेंगे । पिछला बजट जब पेश किया गया था तब बतलाया गया था कि लेबर हाअुसिंग (Labour Housing) के लिये रेव्हेन्यू से लोन ( Loan ) लिया गया है, और दो हजार मकानात अिस साल बनाये जायेंगे । गव्हर्नमेंट की लेबर के बारेमें यही पॉलिसी है कि जहां तक हो सके लेबर को सहुलियत दी जाय और अुनके डिसप्यूट (Dispute) का जहां तक हो सके अिक्वीटेबली ( Equitably ) तस्फिया किया जाय । गव्हर्नमेंट यह कभी नहीं चाहेगी कि अिस तस्फीये में लेबर के लिये कोअी गैरवाजवी फैसला हो । अिन चंद अल्फाज के साथ में अैवान से अदबन अिस्तदुवा करता हूं कि जो भी कटमोशन्स रखे गये हैं वो अगर वापिस लिये जायेंगे तो में बहुत मश्कूर हूंगा ।

*Mr. Speaker :* I shall now put the motions for reduction of grants to vote.

DEMAND No. 19—SCIENTIFIC DEPARTMENTS—MINES DEPT.

WORKING OF MINES DEPT. IN KARANATAK DISTRICTS

*Shri Makhdoom Mohiuddin :* Mr. Speaker, Sir, I want my cut motion to be put to vote.

*Mr. Speaker :* The question is :

"That the grant under Demand No. 19 be reduced by Rs. 100."

The motion was negatived.

WORKING OF MINES DEPT. IN TELANGANA

*Shri S. Ramanatham:* Mr. Speaker, Sir, I want my cut motion to be put to vote.

*Mr. Speaker:* The question is:

"That the grant under Demand No. 19 be reduced by Rs. 100."

The motion was negatived.

DEMAND NO. 30—INDUSTRIES

PROGRESS OF COTTAGE INDUSTRIES

*Shri Pendem Vasudev:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

FAILURE OF THE GOVERNMENT IN PROTECTING THE NIRMAL INDUSTRIES

*Shri Gopidi Ganga Reddy:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

INDUSTRIAL PROBLEMS IN THE CITY OF HYDERABAD

*Shri Makhdoom Mohiuddin:* Mr. Speaker, Sir, I want my cut motion to be put to vote.

*Mr. Speaker:* The question is:

"That the grant under Demand No. 30 be reduced by Rs. 100."

The motion was negatived.

INDUSTRIAL PROBLEMS IN TELANGANA

*Mr. S. Ramanatham:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

TEXTILE INDUSTRY IN MARATHWADA

*Shri V. D. Deshpande :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

FUNCTIONING OF STATE-OWNED INDUSTRIES

*Shri Syed Akhtar Hussain :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

FAILURE TO HAVE EFFECTIVE CHECK ON INDUSTRIES

*Shri K. Ananth Reddy :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

GOVERNMENT'S INDUSTRIAL POLICY

*Shri K. Ananth Reddy :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

PROGRESS OF INDUSTRIAL DEVELOPMENT

*Shri Uddhav Rao Patil :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

VARIED INDUSTRIAL POLICY OF GOVERNMENT IN RESPECT OF MAJOR INDUSTRIES AND COTTAGE INDUSTRIES

*Shri K. R. Veeraswamy :* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

## DEMAND NO. 33—LABOUR DEPARTMENT

### IMPLEMENTATION OF SHOPS AND ESTABLISHMENTS ACT

شری وی ۔ ڈی ۔ دیشپانڈے ۔ شاپس اینڈ اسٹابلشمنٹس ایکٹ کے بارے میں میں نے جو کچھ کہا تھا منسٹر صاحب نے اسکا کوئی جواب نہیں دیا ہے ۔ اس لئے میری یہ خواہش ہے کہ میرا کٹ موشن ووٹ کیلئے رکھا جائے ۔

*Mr. Speaker:* The question is:

"That the grant under Demand No. 33 by reduced by Rs. 100."

The motion was negatived.

### WAGES OF AGRICULTURAL LABOURERS

شری وی ۔ ڈی ۔ دیشپانڈے ۔ اسکا بھی جواب نہیں ملا ہے میں یہ سمجھکر کہ منسٹر صاحب اسکو بھول گئے ہونگے اپنے کٹ موشن کو وتھ ڈرا کرتا ہوں ۔

شری ونائک راؤ ودیالنکار ۔ اسکے لئے کمیٹی مقرر ہے ۔

The motion was by leave of the House, withdrawn.

### CONDITION OF TANNERY AND TEXTILE WORKERS

*Shri S. Ramanatham:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

### GOVERNMENT'S ATTITUDE TOWARDS TRADE UNIONS

*Shri K. Ananth Reddy:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

### RETRENCHMENT OF INDUSTRIAL WORKERS

*Shri Makhdoom Mohiuddin:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

### WORKING OF LABOUR DEPARTMENT

*Shri Annajirao Gavane:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

DEMAND NO. 38—DIRECTORATE OF RESETTLEMENT AND EMPLOYMENT AND FURTHER EDUCATION

GROWING UNEMPLOYMENT IN NIRMAL TALUQ

*Shri Gopidi Ganga Reddy:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

WORKING OF DIRECTORATE OF RESETTLEMENT AND EMPLOYMENT

*Shri K. Ananth Reddy:* Mr. Speaker, Sir, I want my cut motion to be put to vote.

*Mr. Speaker:* The question is:

"That the grant under Demand No. 38 be reduced by Rs. 100."

The motion was negatived.

DEMAND NO. 52—STATIONERY & PRINTING

INEFFICIENCY OF STATIONERY AND PRINTING DEPT.

*Shri V. D. Deshpande:* I beg leave of the House to withdraw my cut motion.

The motion was, by leave of the House, withdrawn.

*Mr. Speaker:* The question is:

"That the respective sums, not exceeding the amounts shown in the order paper, be granted to the President to complete the sums necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of Demands Nos. 19, 30, 32, 33, 38 and 52, under the control of the Departments of Commerce & Industries and Labour."

The Motion was adopted.

As directed by Mr. Speaker, the motions for demands for grants which were adopted by the House are reproduced below—E. D.]

DEMAND NO. 19—MINES DEPARTMENT

"That a sum not exceeding Rs. 1,09,000 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'MINES DEPARTMENT'."

DEMAND NO. 30—INDUSTRIES

"That a sum not exceeding Rs. 17,29,900 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'INDUSTRIES."

DEMAND NO. 32—INSPECTOR OF FACTORIES

"That a sum not exceeding Rs. 1,49,400 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'INSPECTOR OF FACTORIES'."

DEMAND NO. 33—LABOUR DEPARTMENT

"That a sum not exceeding Rs. 5,76,900 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'LABOUR DEPARTMENT'."

DEMAND NO. 38—DIRECTORATE OF RESETTLEMENT AND EMPLOYMENT

"That a sum not exceeding Rs. 2,13,800 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'DIRECTORATE OF RESETTLEMENT AND EMPLOYMENT'."

DEMAND NO. 52—STATIONERY AND PRINTING

"That a sum not exceeding Rs. 32,30,000 be granted to the Rajpramukh to complete the sum necessary to defray the charges which will come in course of payment during

the year ending the 31st day of March, 1954, in respect of 'STATIONERY AND PRINTING'."

*Mr. Speaker:* We now adjourn till 9 a.m. tomorrow.

The House then adjourned till Nine of the Clock on Saturday, the 21st March, 1953.